**कर्क राशि**—(जन्म १७ जुलाई से १६ अगस्त तक) वर्षारम्भ जनवरी से १८ फरवरी तक का समय शुभ नहीं। गुप्त शत्रुओं का भय रहेगा। राजपक्ष से चिंता, कारोबार में उलझन, स्त्री व सन्तान को कष्ट तथा आर्थिक संकट का सामना करना पड़ेगा। किसी शुभ कार्य पर व्यय भी होगा। १९ फरवरी से गुरु का भाग्य स्थान में पड़ना शुभ है। फरवरी से अप्रैल तक की अवधि में व्यवसाय में लाभ अच्छा, मान प्रतिष्ठा बढ़ेगी, नौकरी में वृद्धि किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। मई जून में अचानक धन प्राप्ति के योग है जून-जुलाई के मध्य का समय शुभ नहीं है। किसी नजदीकी सम्बन्धी की मृत्यु संभव है। व्यय आमदन से अत्यधिक रहेगा। कोई दुर्घटना घटेगी। २३ जुलाई से शनि इस राशि को ताम्बे के पाया पर राशि बदलेगा। व्यवसाय में लाभ। स्त्री व सन्तान का सुख प्राप्त हो। कोई शुभ समाचार मिलेगा। नया कारोबार करने से लाभ रहेगा। वस्तुत: यह स्थिति नवम्बर के पश्चात् ही प्रारम्भ होंगी क्योंकि जुलाई अगस्त में सूर्य-शनि की युति लग्न मे होगी जो कि जातक के स्वास्थ्य इत्यादि के लिए शुभ नहीं। १७ अगस्त से १६ नवम्बर तक नेत्रों व शिर में पीड़ा सीमित मात्रा में धन लाभ, रिश्तेदारों से बिगाड़, माता को कष्ट तथा सतान की ओर से चिंता रहेगी। मन में असंतोष रहेगा। दिसम्बर में किसी से अनावश्यक रूप से झगड़ा पैदा होने का भय है। वर्ष के १, २, ६, ७, ८ १०, ११ वें मास शुभ नहीं हैं। इस राशि वाली स्त्रियों के लिए वर्ष संघर्षमय रहेगा। शनि व चन्द्रमा का जप व पूजन विधिवत करवाना श्रेयकर रहेगा।

चन्द्रमणि धारण करना शुभ है।

**सिंह राशि**—(जन्म १७ अगस्त से १६ सितम्बर तक) ग्रहस्थिति के अनुसार वर्ष का फल सिंह राशि के लिए विशेष शुभ नहीं है। वर्ष के प्रारम्भ में ही शनि की दृष्टि सूर्य पर पड़ रही है। राहु सुख स्थान में तथा केतु कर्म भाव में है। चतुर्थ भाव में स्थित मंगल तथा ११ वें भाव में शनि षडाष्टकयोग बनाते है। इस ग्रहस्थिति के अनुसार जातक को अपनी वर्तमान स्थिति से स्थानान्तर होना पड़ता है। माता एवं स्त्री को कष्ट रहेगा। सफलता में रुकावट उत्पन्न होगी संतान पक्ष से चिंता रहेगी। उदर में विकार वर्ष पर्यन्त रहेगा तथा निजी स्वास्थ्य को हानि पहुंचे। २८ जनवरी से १२ मार्च तक स्थिति सामान्य रहेगी यद्यपि माता के कुल की हानि, चौपायों को कष्ट रहे। इस अवधि में स्त्री को कष्ट, व्यापार में हानि और मन चिन्तित रहेगा। रक्तचाप अथवा हृदय में पीड़ा का भय। अप्रैल से जून तक भाग्य में वृद्धि होगी धन-लाभ, आयात-निर्यात के कार्य से धन वृद्धि, भाईयों से विरोध उत्पन्न हो। पिता को कष्ट रहे। सर्विस अथवा व्यवसाय में अचानक उन्नति के अवसर प्राप्त [illegible] शनि की साढ़सती प्रारम्भ हो रही है जो शुभ नहीं है। अगस्त से दिसम्बर तक का समय मानसिक परेशानियों में व्यतीत होगा। दीर्घ यात्रा रहेगी। स्त्री, सन्तान तथा कुटुम्बियों के कारण मन व्यथित रहेगा। नेत्र, पित्तादि रोगों का भय। वर्ष के १, ३, ८, १०, ११, १२, मास अशुभ हैं। स्त्रियों का पारिवारिक कलह से बचना चाहिए। सूर्य, शनि आदि ग्रहों का जाप व रविवार को व्रतादि उपाय करना शुभ रहेगा। माणिक्य धारण करना लाभप्रद है।

**कन्या राशि**—(जन्म १७ सितम्बर से १६ अक्तूबर तक) वर्ष सामान्यत: शुभ रहेगा। यद्यपि आरम्भ के दो मासों में कष्ट रहेगा। पेट में विकार तथा मन में चिन्ता रहेगी। निकट सम्बन्धियों से विरोध की स्थिति उत्पन्न होगी। मार्च के पश्चात् स्थिति मे सुधार हो जाएगा। व्यापार एवं व्यवसाय में धन लाभ रहेगा। बिगड़े हुए काम बनेंगे। विद्या में अच्छी सफलता मिलेगी किसी शुभ कार्य में धन का खर्च रहे। मार्च-अप्रैल के मध्य में माता एवं स्त्री को कष्ट रहेगा। यह कष्ट १० जून तक सम्भव है। व्यवसाय में अकस्मात क्षति भी उठानी पड़ेगी। जुलाई में कारोबार एवं नौकरी में विघ्न रहेगा। जुलाई के पश्चात स्थिति में परिवर्तन होगा। व्यवसाय में सुधार होगा। नई योजना अथवा कार्य से लाभ रहेगा। सन्तान एवं स्त्री का सुख प्राप्त होगा। अगस्त में कोई अप्रिय घटना घटेगी, मन में असँतुष्टि तथा बेचैनी बढ़ेगी धर्म में प्रवृत्ति रहेगी। कोई शुभ यात्रा पड़ेगी। धन का व्यय अधिक रहे। अक्तूबर के पश्चात् आर्थिक संकट पेश आ सकता है। आठवें भाव में केतु रक्तविकार, पेट विकार एवं वायु रोग करेगा। किसी अनिष्ट दुर्घटना का भी भय है। दिसम्बर से अकस्मात-धन प्राप्ति के योग हैं। वर्ष के १, २, ३, ७, ८, १०, ११ मास नेष्ट हैं। स्त्रियों के लिए वर्ष विशेषत: सुखकर रहेगा। कोई शुभ समाचार मिले। सूर्य, मंगल गुरु इत्यादि ग्रह पूज्य हैं। पन्ना धारण करना शुभ है।

**तुला राशि** (जन्म १७ अक्तूबर से १६ नवम्बर) इस राशि वालों के लिए यह वर्ष विशेष अच्छा नहीं रहेगा। वर्षारम्भ जनवरी से मंगल राहु की युति दूसरे धन भाव में है। लग्नेश शुक्र चतुर्थ गृह में बुध युक्त होगा। गुरु पंचमभाव में मंगल से दृष्ट है। शनि और सूर्य में सातवीं दृष्टि है। इस ग्रह-योग के अनुसार जनवरी-फरवरी के दो मास में कुटुम्ब में परस्पर विरोध उत्पन्न होगा। धन का व्यय आमदन से अधिक हो बवासीर, रक्तचाप आदि रोगों का भय। बनते हुए कार्यों में बाधा उत्पन्न हो। संतान व स्त्री की ओर से चिन्ता होगी। २० फरवरी से १८ मार्च तक के समय में अचानक धन प्राप्ति के योग हैं। मार्च में गुप्त शत्रु उभरेंगे। किन्तु स्वयमेव दब जाएंगे। अप्रैल-मई में शरीर को कष्ट तथा स्वभाव में तेजी रहेगी, जून एवं जुलाई के अन्त मे कोई दुर्घटना पेश आयेगी। कोई व अशुभ समाचार [illegible] २३ जुलाई को शनि इस राशि को लोहे के पाया पर राशि परिवर्तन करता है जो कि कारोबार में नुकसान के संकेत करता है। स्त्री व माता

# द्वादश राशियों का वार्षिक फलादेश स० २०३२

को कष्ट रहेगा। व्यर्थ खर्च अधिक होगा। अक्तूबर के पश्चात्-राहु तुला राशि में
होंगे जिस से मानसिक परेशानियां और शारीरिक कष्ट और बढ़ेगे। इस राशि की
स्त्रियों को पारिवारिक कलह तथा आर्थिक समस्याओं का सामना करना पड़ेगा।
वर्ष के १, २, ४, ५ ८, ११ मास नेष्ट रहेंगे।
राहु व शनि का जप व पाठ तथा नीलम की अंगूठी धारण करना शुभ रहेगा।

**वृश्चिक राशि**—(जन्म १७ नव. से १७ दिसम्बर) वर्ष स्वास्थ्य की दृष्टि
से शुभ नहीं रहेगा! वर्षारम्भ में शनि मंगल का षडाष्टक योग है। लग्न
राशि में मंगल-राहु स्थित हैं। आठवें शनि जुलाई तक शरीर कष्ट विशेष रूप से
करेगा। स्वभाव में तेजी तथा गुस्सा पैदा होगा। ब्लड-प्रैशर, बवासीर व दंत
रोगों का भय है। धन सुख मध्यम रहेगा। भूमि-जायदाद सम्बन्धी कार्यों से लाभ
होगा। जुलाई के पश्चात् अकस्मात् धन प्राप्ति व सन्तान सुख के योग हैं। यद्यपि
माता पिता के लिए यह समय शुभ नहीं। उनके शरीर को कष्ट विशेष रूप से
रहेगा। अगस्त-सितम्बर में स्त्री को मरणान्तक रोग हो सकता है। सावधान रहें।
सांझे व्यापार में नुकसान होगा। निकट सम्बन्धियों से मतभेद व हानि होगी। किसी
वाहनादि से गिरकर चोट का भय है। अक्तूबर में द्वादश भाव में राहु फिजूल खर्ची
कराएगा। उद्योग करने पर भी कार्य सिद्ध नहीं होंगे। दुष्ट व्यक्तियों की संगत अधिक
रहेगी। दिसम्बर तक की अवधि चिन्ताजनक एवं कष्टदायक परिस्थितियों में
गुजरेगी। इस राशि वाली स्त्रियों को भी संघर्षपूर्ण परिस्थितियों में से गुजरना
होगा। वर्ष के १, ३, ५, ६, ७, ८, १०, ११ मास शुभ नहीं। मंगल राहु वा
शनि आदि ग्रहों का उपाय तथा मूंगा धारण करना श्रेयकर रहेगा।

**धन राशि**—(ज. १८ दि०. से १४ जनवरी तक)

वर्ष का पूर्वार्द्ध अर्थात् जून तक का समय शुभ नहीं है। इस अवधि
तक इस राशि पर शनि की सातवीं शत्रु दृष्टि रहेगी। १२ वें राहु ११ अक्तूबर तक
रहेगा। गुरु तृतीय एवं चतुर्थ भाव में शुभ है। मंगल क्रमश: १२, १, २. ३, ४, ५
भावों में रहेगा। इस ग्रह स्थिति के अनुसार वर्ष के पूर्वार्द्ध काल में फिजूल खर्ची
बढ़ेगी, कारोबार में हानि. शरीर को कष्ट, विवाह में विलम्ब तथा विवाहित होने
पर पत्नी अथवा पति की तरफ चिन्ता एवं परेशानी उत्पन्न हो। सांझेदारी के
व्यवसाय में नुकसान उठाना पड़ेगा। नेत्र, कर्ण, मुख एवं वायु रोगों से पीड़ा रहे,
रक्तचाप की अधिकता रहेगी। अभी किसी नए काम में जोखिम उठाने से बचें। विकट
स्थिति का सामना करना होगा। व्यर्थ यात्रा अधिक रहेगी उत्तरार्द्ध में धन लाभ में वृद्धि
होगी, किसी कार्य से लाभ भी सम्भव है। मकान, भूमि सम्बन्धी लेने देन के कार्यों
में लाभ रहेगा। दीर्घ अथवा विदेश यात्रा के भी योग हैं। पेट में विकार एवं वायु
रोग रहेगा। सावधान रहें। पति एवं स्त्री के स्वास्थ्य में सुधार होगा। धर्म में
रुचि बढ़ेगी। स्त्री के गर्भ को हानि पहुंचेगी। गुप्त शत्रुओं से सावधान रहें। इस
राशि की स्त्रियों को अपने तथा पति की सेहत के बारे में विशेषत: सचेत रहना
चाहिए। शनि, चन्द्रमा व केतु आदि ग्रहों के उपाय से लाभ रहेगा।

**मकर राशि**—(जन्म १५ जनवरी से १४ फरवरी तक)

इस राशि वालों को वर्ष का पूर्व भाग शुभ रहेगा जबकि उत्तरार्द्ध
अशुभ। धन लाभ मध्यम रहेगा। वर्ष आरम्भ में राहु लाभ स्थान में,
केतु सुत भाव में, गुरु धन भाव में, और शनि शत्रु भाव में स्थित है। ग्रह स्थिति के
अनुसार ३ जनवरी से मार्च तक लाभ अच्छा रहेगा, कोई शुभ समाचार मिले,
नौकरी अथवा व्यवसाय में तरक्की. मित्रों से लाभ तथा बिगड़े हुए काम बन जाएंगे।
किसी शुभ कार्य में धन व्यय होगा। अप्रैल से मध्य जुलाई तक अचानक धन प्राप्ति
का योग है। शत्रु का नाश होगा किन्तु सन्तान की तरफ से चिन्ता बराबर रहेगी।
जुलाई से सितम्बर तक स्त्री एवं माता को विशेष कष्ट रहेगा, कारोबार में रुकावट
रहेगी; निजि स्वास्थ्य को हानि पहुंचेगी, गुप्त शत्रु उभरेंगे। वात, कफ, पित आदि
विकार उत्पन्न होंगे. नए कारोबार करने का विचार पैदा होगा। अक्तूबर से राहु
कर्म भाव में तथा केतु सुख स्थान में प्रवेश करेगा। परिणाम स्वरूप इस मास से
[illegible] स्थान से अलग होंगे, मानसिक परेशानी बढ़ेगी तथा बढ़ते हुए कार्य में फिर
बाधा पहुंचेगी. माता पिता को कष्ट पहुंचे, भूमि सम्बन्धी कार्यों से हानि रहे।
नवम्बर में कोई अप्रिय घटना घटे। दिसम्बर के अन्तिम पन्द्रह दिन धन लाभ के
लिए अच्छे हैं, यात्रा में हानि रहे गी। नवम्बर-दिसम्बर में पारिवारिक कलह का
भय है। विद्या प्राप्ति में रुकावट अथवा असफलता रहेगी। वर्ष के ६-४-७-८-१०-
११-१२ मास विशेष अशुभ रहेंगे। इस राशि वाली स्त्रियों को गृह क्लेश से बचना
चाहिए। शनि, गुरु तथा. केतु इत्यादि ग्रहों का विधि पूर्वक उपाय करना शुभ
रहेगा।

**कुम्भ राशि**:—(जन्म १५ फरवरी से १४ मार्च)

इस राशि वाले को वर्ष के पहले दो मास विशेष शुभ रहेंगे,
आरम्भिक मासों में गुरु क्रमश: कुम्भ व मीन राशि में स्थित है, केतु सुख स्थान में
है, शनि पांचवें भाव में। मार्च, अप्रैल के मध्य में धन हानि, नेत्र रोग और किसी
अनिष्ट की आशंका है। लोक अपवाद का भय तथा कुटुम्ब में मतभेद रहेगा। अप्रैल-
मई में भाइयों से लाभ एवं सुख होगा। कारोबार मे बाधाएं उत्पन्न होती रहेंगी,
जुलाई तक स्त्री, सन्तान व धन सम्बन्धी चिन्ता विशेष रूप से रहेगी। जुलाई के
पश्चात् किसी नये व्यवसाय का विचार उत्पन्न होगा। निकट बन्धुओं से विरोध
होगा: स्त्री एवं माता को कष्ट रहेगा। रक्त-चाप व कफ विकार रहेगा, पेट में
गड़बड़, कोई अशुभ समाचार मिलेगा। नए कारोबार में रुकावट, मित्रों से मन-

(शेष पृष्ठ २९ पर देखें)

# सूर्यादि ग्रहों का राशि नक्षत्र प्रवेश सम्वत् २०३२

## ग्रहों का राशि प्रवेश

**सू० रा० प्र०**
१४ अप्रै मेष
१४ मई वृष
१५ जून मिथुन
१६ जुला कर्क
१७ अग. सिंह
१७ सित. कन्या
१७ अक्तू. तुला
१६ नव. वृश्चि.
१६ दिस. धन
१४ जन. मकर
१३ फर. कुम्भ
१३ मार्च मीन

**मं० रा० प्र०**
१२ मई मीन
२२ जून मेष
५ अग. बृष
२८ सित. मिथु
१४ दिस. वृष
१ मार्च मिथुन

**बु० रा० प्र०**
१६ अप्रै. मेष
३० ,, वृष
२१ मई मिथुन
७ जुला. मिथुन
२४ ,, कर्क
८ अग. सिंह
२६ अग. कन्या
२२ सित. तुला
१ अक्तू. कन्या
२ नव. तला
२१ नव. वृश्चि
९ दिस. धन
२९ ,, मकर
१ फर. धन
६ ,, मकर
५ मार्च कुम्भ
२३ ,, मीन

**गु० रा० प्र०**
१७ जुला. मेष
११ सित. मीन
२४ फर. मेष

**शुक्र रा० प्र०**
४ मई मिथन
३१ ,, कर्क
१ जुला. सिंह
६ अग. वक्री
३ नव. कन्या
१ दिस. तला
२७ ,, वृशि.
२० जन. धन
१४ फर. मकर
९ मार्च कुम्भ

**शनि**
२३ जुल. कर्क

**राहू रा० प्र०**
१२ अक्तू. तुला

**केतु रा० प्र०**
१२ अक्तू. मेष

## सू. नक्षत्र प्रवेश

१४ अप्रै अशि. १
१७ ,, ,, २
२० ,, ,, ३
२४ ,, ,, ४
२७ अप्रै भरणी १
१ मई ,, २
४ ,, ,, ३
८ ,, ,, ४
११ ,, कृति १
१४ ,, ,, २
१८ ,, ,, ३
२१ ,, ,, ४
२५ ,, रोहि १
२८ ,, ,, २
१ जून ,, ३
४ ,, ,, ४
८ ,, मृग १
११ ,, ,, २
१५ ,, ,, ३
१८ ,, ,, ४
२२ ,, आर्द्रा १
२६ ,, ,, २
२९ ,, ,, ३
२ जुला. ,, ४
१६ ,, पुर्न १
९ ,, ,, २
१३ ,, ,, ३
१६ ,, ,, ४
२० ,, पुष्य १
२३ ,, ,, २
२७ ,, ,, ३
३० ,, ,,
३ अग आश्ले १
७ ,, ,, २
१० ,, ,, ३
१३ ,, ,, ४
१७ ,, माघ १
२१ ,, ,, २
२४ ,, ,, ३
२७ ,, ,, ४
३० ,, प.फा. १
३ सित. ,, २
६ ,, ,, ३
९ ,, ४
१३ ,, उ.फा. १
१७ ,, ,, २
२० ,, ,, ३
२३ ,, ,, ४
२७ ,, हस्त १
३० ,, ,, २
३ ,, ,, ३
७ अक्तू ,, ४
१० ,, चित्रा १
१४ ,, ,, २
१७ ,, ,, ३
२० ,, ,, ४
२४ ,, स्वा १
२७ ,, ,, २
३० ,, ,, ३
२ नव ,, ४
६ ,, विशा १
९ ,, ,, २
१३ ,, ,, ३
१६ नव ,, ४
१९ नबम अनु १
२३ ,, ,, २
२६ ,, ,, ३
२९ ,, ,, ४
२ दिस ज्ये. २
६ ,, ,, ४
९ ,, ,, ३
१२ ,, ,, ४
१६ ,, मूला. १
१९ ,, ,, २
२२ ,, ,, ३
२५ ,, ,, ४
२९ ,, पूषा. १
१ जन ,, २
४ ,, ,, ३
७ ,, ,, ४
११ जन.
१९७६ उषा. १
१४ ,, ,, २
१८ ,, ,, ३
२१ ,, ,, ४
२४ ,, श्रव. १
२७ ,, ,, २
३० ,, ,, ३
२ फर ,, ४
६ ,, धनि. १
९ ,, ,, २
१३ ,, ,, ३
१६ ,, ,, ४
१९ ,, शत. १
२२ ,, ,, २
२६ ,, ,, ३
२९ ,, ,, ४

## सूर्य नक्षत्र प्रवेश

३ मार्च पू.भ. १
७ ,, ,, २
१० ,, ,, ३
१३ ,, ,, ४
१७ ,, उभा १
२१ ,, ,, २
२४ ,, ,, ३
२७ ,, ,, ४
३० ,, रेव. १

## मंगल नक्षत्र प्रवेश

१२ अप्रै शत. १
१६ ,, ,, २
२० ,, ,, ३
२५ ,, ,, ४
२९ ,, पूभा. १
३ मई ,, २
८ ,, ,, ३
१२ ,, ,, ४
१७ ,, उभा. १
२१ ,, ,, २
२६ ,, ,, ३
३० ,, ,, ४
४ जून रेव १
८ ,, ,, २
१३ ,, ,, ३
१८ ,, ,, ४
२२ ,, अशि. १
२७ ,, ,, २
१ जुला ,, ३
[illegible] ,, ,, ४
११ जुला. भर १
१६ ,, ,, २
२१ ,, ,, ३
२५ ,, ,, ४
३१ ,, कृति १
५ अग. ,, २
१० ,, ,, ३
१५ ,, ,, ४
२१ ,, रोहि १
२६ ,, ,, २
१ सित. ,, ३
७ ,, ,, ४
१४ ,, मृग १
२१ ,, ,, २
२८ ,, ,, ३
८ अक्तू. ,, ४
१८ ,, आर्द्रा १
२४ ,, ,, २
२९ , ,, ३
४ नवम्ब. ,, ४
१२ ,, वक्री भौ.
२५ ,, मृग १
२९ ,, रोहि ४
१ दिस. ,, ३
३ ,, ,, २
५ ,, ,, १
७ ,, कृति ४
१० ,, ,, ३
१४ ,, ,, २
१९ ,, ,, १
२३ ,, भर. ४
२७ ,, ,, ३
३१ ,, ,, २
[illegible] नव ,, १
२३ ,, मार्गी भौ
२३ जन. रोहि १
२७ ,, ,, २
३१ ,, ,, ३
२ फर. ,, ४
६ ,, मृग १
१८ ,, ,, २
१ मार्च ,, ३
१० ,, ,, ४
१८ ,, आर्द्रा १
२७ ,, ,, २

## बुध नक्षत्र प्रवेश

१२ अप्रैल रेव ३
१४ ,, ,, ४
१६ ,, अशि. १
१८ ,, ,, २
२१ ,, ,, ४
२२ ,, भर. १
२४ ,, ,, २
२७ ,, ,, ४
२९ ,, कृति १
३० ,, ,, २
३० ,, बु.उ.पशि.
२ मई कृति ३
४ ,, ,, ४
६ ,, रोहि १
८ ,, ,, २
१३ ,, ,, ४
१५ ,, मृग १
२१ ,, ,, ३
२७ ,, वक्री बु
१ जूनबु.पशिअ.
१५ ,, रोहि १
२० ,, बुध.पूर्व.
२३ जून बुधमार्गी
२९ ,, मृग १
७ जुला. ,, ३
१० ,, ,, ४
१२ ,, आर्द्रा १
१८ ,, ,, ४
२० ,, पुर्न १
२१ ,, ,, २
२१ ,, पूर्वऽस्तबु
२४ ,, ,, ४
२६ ,, पुष्ये १
३१ ,, ,, ४
२ अग. श्ले १
४ ,, ,, २
७ ,, ,, ४
८ ,, मघा १
१० ,, ,, २
१३ ,, पशि.उ.बु
१४ ,, मघा ४
१६ ,, पूफ़ा १
१८ ,, ,, २
२२ ,, ,, ४
२४ ,, उफा. १
२६ ,, ,, २
३१ ,, ,, ४
२ सित. हस्. १
५ ,, ,, २
१० ,, ,, ४
१३ ,, चित्रा १
२२ ,, ,, ३
२५ ,, वक्री बुध
२८ ,, उफा. ४
१ अक्तू. ,, २
३ ,, पशि.अ.बु.
६ ,, हस्त १
१५ ,, उदय पूर्व
१८ ,, मार्गीबुध
२८ ,, चित्रा १
२ नव. ,, ३
४ ,, ,, ४
६ ,, स्वा. १
६ पूर्वोऽस्त बु.
८ नव स्वा. २
१२ ,, ,, ४
१४ ,, विशा १
१९ ,, ,, ३
२१ ,, ,, ४
२३ ,, अनु १
२९ ,, ,, ४
१ दिस ज्ये, १
७ ,, ला १
९ ,, मू, ४
१६ ,, ४
१८ ,, पूषा १
२१ ,, पश्चिउदय
२६ ,, उषा १
२९ ,, ,, २
१ जन ,, ३
५ ,, श्रवण १
११ ,, ,, ३
१४ ,, वक्री बुध
१७ ,, प. अस.
२२ ,, उ.षा १
२६ ,, पूषा १
२८ जन. पूर्वोदय
१ फर मूला १
५ ,, मार्गी बु
६ ,, उ.षा २
१५ ,, ,, ४
१९ ,, श्रवण १

पृष्ठ २७ का शेष—(द्वादश राशि फल)

मुटाव पैदा होंगे। सितम्बर-अक्तूबर में दीर्घ अथवा विदेश यात्रा के योग हैं, व्यवसाय में परिवर्तन होगा, अचानक लाभ की स्थिति बनेगी। माता के पक्ष को हानि। नवम्बर, दिसम्बर में किसी नई विद्या की तरफ रुचि बढ़ेगी, गुप्त शत्रु उभरेंगे किन्तु पुन: दब जाएंगे। व्यर्थ झगडा उत्पन्न होगा। लाभ मध्यम होगा। मानसिक परेशानी बढेगी। पार्टीबाजी से दूर रहें, कारोबार ढ़ीला, परिश्रम से से मासान्त तक लाभ होगा। इस राशि वाली स्त्रियों के लिए यह वर्ष शुभ है विवाह अथवा सन्तान सुख होगा। वर्ष के ३-५-६-७-११-१२ मास विशेष नेष्ट हैं। शनि तथा केतु ग्रहों का उपाय कराने से लाभ रहेगा। नोलम धारण करें।

(जन्म १५ मार्च से १२ अप्रैल तक)

**मीन राशि**—वर्ष के आरम्भिक अढ़ाई मास विशेष संघर्ष पूर्ण रहेंगे। चूंकि राशि पति गुरु द्वादश भाव में तथा सूर्य ११-१२ भाव रहेंगे। केतु भ्रातृ भाव में राहु भाग्य स्थान तथा शनि सुख स्थान में होंगे। जनवरी के मास में किसी नए मित्र की सहायता से कोई महत्वपूर्ण कार्य सम्पन्न होगा धन-लाभ भी रहेगा, किन्तु सन्तान पक्ष से चिन्तित। फरवरी-मार्च में पिता के साथ मतभेद उत्पन्न हों। चाचा ताऊ की ओर से चित्त दुखी, नेत्र एवं उदर रोग, यात्रा में व्यर्थ खर्च पड़ेगा। किसी निकट सम्बन्धी द्वारा धोखा मिले। मार्च अप्रैल में किसी शुभ कार्य पर खर्च हो। स्वभाव में क्रोध रहे, स्त्री-पुत्र आदि की ओर से दुखी। सिर में चोट में की सम्भावना है। अप्रैल-मई में धन लाभ होगा। मई से जुलाई तक की अवधि में करीबी रिश्ते-दारों से बिगाड़, हृदय में पीड़ा, माता को कष्ट, मानसिक चिन्ता बढ़ेगी तथा गृहस्थ जीवन में अशान्ति फैलेगी। कारोबार में बाधाएं उत्पन्न होंगी। अगस्त-सितम्बर में सन्तान पक्ष की ओर से चिन्ता, सट्टे अथवा व्यवसाय से हानि, विद्या में असफलता रहेगी। व्यर्थ खर्च पड़ेगा। भाग्योदय में राहु बाधक बन रहा है। केतु धन राशि में सहायक है। नवम्बर के पश्चात स्थिति में सुधार दिखाई पड़ेगा। इस राशि की स्त्रियों को यह वर्ष संघर्षमय रहेगा।

राहु, केतु व शनि ग्रहों का उपाय लाभप्रद होगा।

नोट :—अधिक सूक्ष्म व विस्तृत फलादेश के लिए अपने जन्म का समय, तारीख, वर्षादि अथवा पत्र लिखने का ठीक समय लिखकर भेजें।

फीस १५) रु. ७५ पैसे अग्रिम भेजें।

भवदीय पं. पन्ना लाल एम. ए. ज्योतिषी
सम्पादक पचांग दिवाकर
माई हीरां गेट जालन्धर शहर।

पृ० २८ का शेष

| बुद्ध नक्षत्र प्रवेश | |
|---|---|
| २६ फर. श्रव. | ४ |
| २९ ,, धनि. | १ |
| ५ मार्च ,, | ३ |
| ७ ,, ,, | ४ |
| ९ ,, शते | १ |
| १५ ,, ,, | ४ |
| १७ पू.भा. | १ |
| १७ पूर्वस्त बुध | |
| १९ मार्च पू.भा. | २ |
| २३ ,, ,, | ४ |
| २४ ,, उ.भा. | १ |
| ३० ,, ,, | ४ |

| गुरु नक्षत्र प्रवेश | |
|---|---|
| १६ अप्र.उ.भा. | ४ |
| ३० ,, रेवती | १ |
| १५ मई ,, | २ |
| १ जून ,, | ३ |
| २० ,, ,, | ४ |
| १७ जुला. अ. | १ |
| १३ अग.गुरु.वक्री | |
| ११ सित. रेव. | ४ |
| १० अक्तू. ,, | ३ |
| ५ नव. ,, | २ |
| १२ दि गुरु.मार्गी | |
| १४ जन. रेव | ३ |
| ६ फर. ,, | ४ |
| २४ ,, अश्वि | १ |
| ११ मार्च ,, | २ |
| २६ ,, ,, | ३ |

| शुक्र नक्ष. प्रवेश | |
|---|---|
| १३ अप्रै. कृति | ४ |
| १६ अप्रै. रोहि | १ |
| २२ ,, ,, | ३ |
| २५ ,, ,, | ४ |
| २८ मृग ,, | १ |
| १ मई ,, | २ |
| ४ ,, ,, | ३ |
| ७ ,, ,, | ४ |
| ९ ,, आर्द्रा | १ |
| १५ ,, ,, | ३ |
| १८ ,, ,, | ४ |
| २१ मई पुर्न | १ |
| २४ ,, ,, | २ |
| ३१ ,, ,, | ४ |
| ३ जून पुष्ये | १ |
| ७ ,, ,, | २ |
| १३ ,, ,, | ४ |
| १६ ,, आश्ले | १ |
| २० ,, ,, | २ |
| २७ ,, ,, | ४ |
| १ जुला.मघा | १ |
| ५ ,, ,, | २ |
| १० ,, ,, | ३ |
| १५ ,, ,, | ४ |
| २० ,, पू.फा | १ |
| २ अग. ,, | ३ |
| ६ शुक्र वक्री | |
| २२ ,, माघा | १ |
| १७ शुक्र: मार्गी | |
| १४ अव.पू फा. | १ |
| १८ ,, ,, | २ |
| २६ अक्त. | ४ |
| ३० ,, उ.फा | १ |
| ३ नव. ,, | २ |
| १० ,, ,, | ४ |
| १३ नव. हस्त | १ |
| १६ ,, ,, | २ |
| २२ ,, ,, | ४ |
| २५ ,, चित्र | १ |
| १ दिस ,, | ३ |
| ८ ,, स्वाती | १ |
| १५ ,, ,, | ४ |
| १८ ,, विशा | १ |
| २४ ,, ,, | ३ |
| २७ ,, ,, | ४ |
| २९ ,, अनु | १ |
| १ जन. ,, | २ |
| ७ ,, ,, | ४ |
| ८ ,, ज्येठा | १ |
| १८ ,, ,, | ४ |
| २० ,, मूला | १ |
| २५ ,, ,, | ३ |
| २८ ,, ,, | ४ |
| ३१ ,, पू षा | १ |
| ३ फर ,, | २ |
| ९ ,, ,, | ४ |
| ११ फर.उ.षा | १ |
| १४ ,, ,, | २ |
| १८ ,, ,, | ४ |
| २२ ,, श्रवण | १ |
| २८ ,, ,, | ३ |
| १ मार्च ,, | ४ |
| ४ धनिष्ठा | १ |
| ९ ,, ,, | ३ |
| १२ ,, मार्च | ४ |
| १५ ,, शत | १ |
| १७ ,, ,, | २ |
| २३ ,, ,, | ४ |
| २५ ,, पू.भा | १ |
| ३० ,, ,, | ३ |

| शनि नक्षत्र प्रवेश | |
|---|---|
| २३ अप्रै. पुर्न | १ |
| २९ मई ,, | २ |
| २६ जून ,, | ३ |
| २७ शनि अस्त | |
| २३ जु पुर्न.कर्के | ४ |
| २ अ. श उदय. | |
| १८ ,, पुष्ये | १ |
| १८ सित. ,, | २ |
| १४ नव. व.शनि | |
| १३ जन. पुष्ये | १ |
| २८ फर. पुर्न | ४ |
| २७ मर्च मा.श | |

| राहु नक्षत्र प्रवेश | |
|---|---|
| ८ जून अनु. | १ |
| १० अग. वि. | ४ |
| १२ अक्तू. ,, | ३ |
| १४ दिस. ,, | २ |
| १५ फर. ,, | १ |

| केतु नक्षत्र प्रवेश | |
|---|---|
| ८ जून कृत | ३ |
| १० अग. कृति | ३ |
| १२ अक्तू. ,, | १ |
| १४ दि. भर. | ४ |
| १५ फर. ,, | ३ |

| मंगल वक्री अस्त |
|---|
| १२ नवं भौ.वक्री |
| २४ जन मार्गी |

| गुरु वक्री अस्त |
|---|
| १३ अग वक्री |
| १२ दिस. मार्गी |

| शुक्र वक्रीस्तअ |
|---|
| ६ अग. वक्री |
| १६ ,, अस्त |
| २ सित उदय |
| १८ ,, मार्गी |

| शनि वक्री अस्त |
|---|
| २७ जून अस्त |
| २ अग. उदय |
| १५ नव. वक्री |
| २७ मार्च मार्गी |

नोट :-बुध का वक्री अस्त पृ० २८ पर देखें

# ग्रहों की आकाशी कौंसिल का बिश्व पर प्रभाव सम्वत् २०३२


वर्ष प्रवेश लग्न ३९।३८


(मेष प्रवेश) जगद् लग्न ३।४३


आर्द्रा प्रवेश लग्न १३।२१


२५वां गणतन्त्र दिवस ३२।११

सर्वज्ञ परमात्मा की असीम अनुकम्पा एवं पाठकों के सतत सहयोग से "पचांग दिवाकर" को प्रकाशित होते हुए ५१ वर्ष व्यतीत हो चुके हैं। इस पंचांग के आद्य-कर्ता परम पूज्य पण्डित देवी दयाल जी से आज तक की दीर्घावधि में इस पचांग को जो लोकप्रियता प्राप्त होती रही है, वह पाठकों से छिपी हुई नहीं है। ज्योतिष परम्परा के प्राचीन एवं साँस्कृतिक मूल्यों को चिरावधि तक अक्षुण्ण बनाए रखना इसकी निजी देन हैं।.........भगवती की कृपा से गत वर्षों की भान्ति इस बार भी गत वर्षीय हमारी पचांग में प्रतिपादित अनेक भविष्योक्तियां अक्षरशः सत्य प्रमाणित हुई हैं। उदाहरणार्थ—

(१) प्रजा में सुख की अल्पता तथा लोग शासक वर्ग से सन्तुष्ट न होंगे। अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर आर्थिक असतुलन। (पृष्ठ २९)

(२) मुद्रा की क्रय-शक्ति बहुत कम हो जाएगी। गेहूं, चावल आदि उपभोग्य पदार्थों की कीमतों में आशातीत वृद्धि से लोगों में बेचैनी। पृ० ३० का २

(३) सरकार खाद्यान्न तथा व्यापार सम्बन्धी नीति में सुधार एवं परिवर्तन करेगी। पृष्ठ ३० कालम १

(४) मन्त्रीमण्डल में श्रीमती इन्दिरा गाधी का प्रभाव कायम रहेगा। पृ० ३० भारत

(५) मुद्रा-स्फीति को रोकने के लिए कठोर पग उठाना। पृ० ३९

(६) जुलाई में दुर्घटना की आशंका......एवं पूर्वी-दक्षिण में प्रकृति प्रकोप इत्यादि। पृ० ३०

(७) भारत-पाक समझौते से भारत को कोई लाभ न होगा। भट्टो सरकार अपने उद्देश्य में कपटपूर्ण रहेगी। भुट्टो सरकार समझौते पर आचरण करने में आनाकानी करेगी।

(८) हिमाचल प्रदेश में खाद्यान्न वस्तुएं दुर्लभ होंगी......पृ० (१०७) इत्यादि अनेक कथन हैं जिनकी पाठक स्वयं जांच कर सकते हैं।

## आकाशी कौंसिल का विचार बाबत सम्वत् २०३२ (१९७५—७६)

**ग्रहों के दशाधिकार :** आगामी वर्ष भी ग्रहों के दस अधिकारों में से ५ अधिकार शुभ ग्रहों को और ५ अधिकार क्रूर ग्रहों को प्राप्त हुए है। वर्ष का राजा शनि तथ मन्त्री चन्द्रमा है। सस्य नीरसेश (कपडा इत्यादि) एवं धन—ये तीन अधिकार बुध को प्राप्त हुए हैं। फलों का अधिकार पुनः शनि को, सेना तथ मेघों का अधिकार सूर्य को. धान्यादि का मंगल को तथा रसों का अधिकार शुक्र को मिला है। बृहस्पति को इस वर्ष कोई अधिकार नहीं मिला। दशाधिकारों का प्रस्तुत विभाजन संकेत करता है कि आगामी वर्ष विश्व के अधिकतर शासक युद्ध की तैयारियों में लगे रहेंगे। प्रजा की भलाई की ओर कम ध्यान देंगे तथा लोगों के प्रति कठोर नीति अपनाएंगे। अनक स्थानों पर युद्ध का वातावरण बनेगा लेकिन युद्ध टल जाएगा। अनेक राष्ट्रों को गम्भीर रूप से आर्थिक सकट का सामना करना पड़ेगा। खाद्यान्न तथा अन्य जनोपयोगी वस्तुओं की कीमतों में अत्यधिक वृद्धि हो जाएगी जिससे सामान्य लोगों में परेशानी, असन्तोष व क्षोभ की भावना व्याप्त होगी। चोरी, ठगी व लूटमार की घटनाएं अधिक होंगी। दुर्घटनाए, भूकम्प

बाढ़ादि प्राकृतिक-प्रकोप अधिक होंगे। वर्षा की स्थिति अनिश्चित रहेगी। तिल तेल, जूट, तांबा, पीतल, कागज, सीमेंट एवं लोहादि काले रंग की वस्तुएं विशेषतय: तेज हो जाएंगी।

**ग्रह स्थिति :** विश्व जगत् लग्न की कुण्डली में मेष लग्नोदय है। लग्नेश मंगल ११वें भाव (अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध) में शत्रु राशि में स्थित हैं। जबकि सूर्य उच्च राशि का होकर लग्नस्थ है। शुक्र व केतु का योग द्वितीय भाव (जनसाधारण की आर्थिक दशा व वाणिज्य) में हुआ है तथा उन पर केन्द्रेश भौम की चतुर्थ दृष्टि है। शनि तृतीय भाव (निकटस्थ देशों की हलचल) दशमेश (संसद) होकर द्वादशस्थ बुध व गुरु दोनों को शत्रु दृष्टि से देख रहा है। वर्ष प्रवेश कुण्डली में वृश्चिक लग्न में राहु लग्नस्थ है। यहां भी लग्नेश भौम शत्रु राशि चतुर्थ भाव (जनसाधारण की की प्रसन्नता) में स्थित है। दशम भाव पर मंगल की मित्र दृष्टि तथा नृप शनि की शत्रु दृष्टि पड़ रही है। वृष राशि में शुक्र व केतु का योग दोनों कुण्डलियों में हुआ है तथा बुध नीचस्थ है। पंचम भाव में सू. गु. बु: व चन्द्र का चतुर्ग्रही है और उन पर शनि की दशम दृष्टि पड़ रही है। लग्न पर गुरु की नवम विशेष दृष्टि है। प्रस्तुत ग्रह-स्थिति के अनुशीलन से परिलक्षित होता है कि आगामी वर्ष विश्व का राजनैतिक वातावरण प्राय: विक्षुब्ध रहेगा। विश्व की बड़ी शक्तियों के सम्मुख अनेक विषम-समस्याएं उत्पन्न होंगी। सैनिक विद्रोह, गृहयुद्ध, अग्निकाण्ड, दुर्भिक्ष, भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप अधिक रहेंगे। उत्तर-पश्चिमी व दक्षिणी देशों में भारी क्षति होने की आशंका हैं। टर्की, मिस्र, यूनान, ईराक, पाकिस्तान एवं अफगान देशों के मध्य आपसी तनाव और बढ़ जाएगा। युद्ध की सी स्थिति बनेगी किन्तु युद्ध नहीं होगा। अनेक राष्ट्रों को गम्भीर आर्थिक संकट का सामना करना पड़ेगा। अमरीका, रूस आदि बड़ी शक्तियां विकासशील देशों की सहायता में भारी कटौती कर देंगी जिससे अनेक विकासशील राष्ट्रों में भयंकर आर्थिक-असंतुलन की स्थिति उत्पन्न हो जाएगी। जुलाई के पश्चात् विश्व में अनेक अप्रत्याशित घटनाएं घटित होंगी क्योंकि गुरु १७ जुलाई को महातिचार गति से मीन राशि से मेष राशि में प्रवेश करते हैं और ११ सितम्बर को वक्रातिचार होकर पुन: मीन राशि में प्रवेश करेंगे—

अतिचारगते जीवे शनौ वक्रत्वमागते।

हां हा भूतं जगत्सर्वं रूण्डमाला महीतले विशेषात् दक्षिणापथे॥

२३ जुलाई को शनि का कर्क राशि में प्रवेश तथा मेष राशिस्थ मंगल की शनि के साथ ४—१०वीं दृष्टि और सूर्य-शनि की युति शुभ नहीं है। अतएव जुलाई व जुलाई के पश्चात अनेक राष्ट्रों में आन्तरिक विद्रोह भड़क उठेगा। अमरीका की वर्तमान सरकार की सत्ता में क्रांतिकारी परिवर्तन होने की आशंका है। यूनान, टर्की, पाकिस्तान, अफगानिस्तान देशों के मध्य पारस्परिक तनाव बहुत बढ़ जायेंगे।

युद्धभय हर्षचल तुला राशि तथा नैप्चन वृश्चिक राशि में वर्ष के आरम्भ से अन्त तक रहेंगे। दक्षिणी एशिया के किन्हीं प्रमुख देशों के मध्य युद्ध होते-होते टल जाएगा। अक्तूबर नवम्बर में विश्व की राजनैतिक स्थिति कुछ सामान्य रहेगी। १२ दिसम्बर को गुरु मार्गी होंगे किन्तु १३ दिसम्बर को शनि—सूर्य के मध्य षडाष्टक योग बनेगा। जिससे दिसंबर के पश्चात् विश्व का राजनैतिक व आर्थिक वातावरण पुन: बिगड़ जाएगा। पश्चिमोत्तर एशिया के मुल्कों में युद्ध-भय रहेगा। यूनान व टर्की के मध्य पुन: युद्ध-भय बनेगा। पाक सरकार के पतन का भय है। १३ फरवरी के पश्चात् एक मास के लिए पुन: सूर्य-शनि का षडाष्टक योग बनता है। इस अवधि में किन्हीं प्रमुख राष्ट्रों के प्रशासन, सरकार तथा सैनिकों के मध्य तनाव व झगड़े उत्पन्न होंगे। छत्र-भंग होंगे। विश्व के किसी प्रमुख व्यक्ति की हत्या एवं मृत्यु के योग हैं। युद्ध की चिंगारियां सुलगती रहेंगी। यान दुर्घनाएँ भूकम्प, भुखमरी, बाढ़ादि प्राकृतिक प्रकोप अधिक होंगे।

**भारत**—भारत की गणतन्त्र वर्ष कुण्डली में सिंह लग्न है। मुंथा पंचमस्थ है मुंथेश भौम शुभ-राशि में पड़कर राहु व नैपचून के साथ षडाष्टक योग बनाते हैं। लग्न पर बुध गुरु व शुक्र की दृष्टि, तथा शनि की तृतीय दृष्टि पड़ रही है। नैपचून सुख भाव में केतु से दृष्ट हैं। मंगल-शनि में परस्पर दृष्टि है। इस ग्रह चाल के अनुसार भारत सरकार को आगामी वर्ष राजनैतिक एवं आर्थिक क्षेत्र में बहुत कठिन स्थितियों का सामन करना पडेगा।

फरवरी से जुलाई पर्यन्त राजा शनि की विशेष दृष्टि केन्द्र गृह (नेतृत्व, मन्त्रिमण्डल) पर रहेगी। अतएव यह अवधि केन्द्रीय सरकार के लिए विशेष रूप से संघर्ष पूर्ण रहेगी। सरकार को भारी विरोध का सामना करना पड़ेगा। अगस्त में संसद् में महत्त्वपूर्ण परिवर्तनों के पश्चात् पुन: स्थिरता आ जावेगी। वर्ष के आरम्भिक चार मासों तक देश के भीतर लोगों में अशन्ति व असंतोष की भावना अधिक रहेगी। कई स्थानों पर उपद्रव व गड़बड़ रहे। भारी विरोध के बावजूद वैधानिक लरकार को अनेक परिवर्तन करने पड़ेंगे 11 सितम्बर को गुरु वक्रातिचार होकर पुन: मीन राशि में प्रवेश होंगे। विदेशों में भारत की प्रतिष्ठा विशेष रूप से बढ़ जाएगी। पड़ोसी राष्ट्रों के साथ राजनैतिक सम्बन्ध अत्यन्त सुदृढ़ हो जाएंगे। श्री लंका, अफगानिस्तान पाक, ईरान, अमेरिका आदि देशों के साथ नए व्यापारिक

सम्बन्ध स्थापित किए जाएंगे। भारत-पाक समझौते पर दोनों देशों के मध्य पुनः वार्ताएं होंगी। सीमावर्ती प्रदेशों पर गुप्त शत्रुओं की गतिविधियां जारी रहेंगी। कांग्रेस का प्रभुत्व कायम रहेगा। मुद्रा फैलाव को रोकने के लिए नए पग उठाए जाएंगे। अनाज, दूध, घी, तैलादि जीवनोपयोगी वस्तुओं के उत्पादन में भारी कमी आ जाएगी। हर प्रकार की वस्तुओं के मूल्य अनिश्चित रहेंगे। गेहूं, चावल, चने, मूंग आदि के भावों में तेजी रहेगी। बिहार, उड़ीसा, आसाम, बंगाल आदि प्रदेशों में असंतोष व विद्रोह की भावना पुनः भड़क उठेगी। भुखमरी, अभाव व बाढ़ दि के कारण अनेक लोगों की मृत्यु होगी। किसी विशिष्ट नेता की मृत्यु एवं पदच्युति के योग हैं। कागज, कपड़ा, सीमेंट, लोहा, पीतल, जिस्त आदि धातुएं पूर्ववत् तेज भाव रहेंगी। अन्न की समस्या में मामूली सुधार होगा। अक्तूबर में राहु तुला राशि में तथा केतु मेष राशि में प्रवेश करेंगे। शिक्षा, कृषि, भूमि, परिवहन आदि के नियमों में विशेष परिवर्तन किए जाएंगे। १६ दिसम्बर से मार्च तक केन्द्रीय सरकार में क्रान्तिकारी परिवर्तन देखने को मिलेंगे। संवैधानिक नियमों में संशोधन तथा अनेक केन्द्रीय तथा राज्य सरकारों के नेताओं का पुनर्गठन किया जाना सम्भव है राजनैतिक व सामाजिक क्षेत्र में भारी अव्यवस्था व उथल-पुथल रहेगी।

उत्तर पूर्वीय क्षेत्रों में वर्षा अनियमित रूप से होगी। वर्षा, बाढ़, हिमपात, दुर्घटनाओं आदि से भारी क्षति होने की आशंका है।

## भारत के अन्य प्रमुख प्रान्त

**पंजाब**—सरकार तथा विरोधी पार्टियों में तनाव की स्थिति रहेगी। सूती, ऊनी, व गर्म कपड़े के उद्योग को भारी बिजली संकट का सामना करना पड़ेगा। घी, दूध, पशुचारा, अनाज व गर्म मसालों के भाव तेज रहेंगे। जुलाई के पश्चात् मन्त्रिमण्डल में परिवर्तन होने के योग हैं। फसलों को क्षति। जन साधारण की उपभोग्य वस्तुओं के मूल्यों में आशातीत वृद्धि से लोगों में क्षोभ रहेगा।

**हिमाचल प्रदेश**—सरकार को भारी विरोध का सामना रहेगा। अनाजादि खाद्य वस्तुओं की कमी अनेक स्थानों पर अकाल की स्थिति बनेगी। बेरोजगारी और मंहगाई की समस्याएं गम्भीर रूप धारण कर लेंगी। लूटमार, ठगी, उत्पात की घटनाएं अधिक होंगी। नए उद्योगों को प्रोत्साहन मिलेगा। प्रान्तीय सरकार में महत्त्वपूर्ण परिवर्तन किए जाने की सम्भावना है।

**जम्मू व कश्मीर**—प्रान्त के लिए यह वर्ष संघर्षपूर्ण रहेगा। प्रान्तीय सरकार के विरुद्ध गुप्त षडयन्त्र होंगे। बेरोजगारी, खाद्यान्न की समस्या गम्भीर रूप धारण करेगी। सामान्य वस्तुओं की कीमतों में तेजी आवेगी! वर्षा व हिमपात अधिक होंगे कृषि को क्षति। सीमाओं पर पकिस्तान द्वारा फौजों का जमाव तेज़ होगा।

**हरियाणा**—सरकार के लिए यह वर्ष अच्छा नहीं है। विरोधी ग्रुप सरकार के विरुद्ध अविश्वास प्रस्ताव पेश करेंगे। मुख्यमन्त्री के सम्मान को भारी धक्का पहुंचेगा। उद्योगों के विकास व स्थापना में बाधाएं रहेंगी। असमय वर्षा से अनाजादि की कृषि को नुकसान पहुंचे।

## अन्य राष्ट्र

**ब्रिटेन**—विश्व राजनीति-क्षेत्र में ब्रिटेन की स्थिति और सुदृढ़ होगी। यद्यपि देश के भीतर बहुत से राजनैतिक परिवर्तन होंगे। वैधानिक नियमों में संशोधन होगा। ब्रिटेन में स्थित विदेशी निवासियों में बेचैनी की भावना फैलेगी। सामान्य वस्तुओं के मूल्यों में तेज़ी रहे।

**पाकिस्तान**—सरकार के लिए आगामी वर्ष अत्यन्त संघर्ष पूर्ण रहेगा। विरोधी तत्व वर्तमान सरकार को उलटने का भरपूर प्रयत्न करेंगे। वर्ष के उत्तरार्द्ध में भुट्टो-सरकार के अस्तित्व को गंभीर खतरा है। अनेक मित्र पड़ौसी राष्ट्र भी इसके शत्रु बन जाएंगे। अफगानिस्तान, ईरान, ईराक आदि देशों के साथ शत्रुता रहेगी। भारत के साथ पाक सरकार दोगली नीति का पालन करेगी अर्थात् कभी अत्यन्त शत्रुता पूर्ण व्यवहार करेगी तो कभी मित्रता का हाथ बढ़ाएगी। देश को भारी आर्थिक व खाद्य समस्या का सामना करना पड़ेगा। कई स्थानों पर अकाल सी स्थिति से अनेक मौतें होंगी। देश के भीतर जातीयता के प्रश्न पर सरकार बहुत भेदभाव की नीति रखे अनेक स्थानों पर उपद्रव और लड़ाई से जानी नुकसान होंगे।

**अमेरिका**— वर्तमान सरकार के सम्मान को भारी धक्का पहुँचेगा। कई अप्रत्याशित घटनाएं घटेंगी। विकासशील विदेशों के साथ सम्बन्ध सुधरेंगे। किन्तु आन्तरिक स्थिति में उतार चढ़ाव रहेंगे। बाहरी देशों की सहायता में भारी कटौती कर देगा। औद्योगिक व वैज्ञानिक प्रगति में कमी रहेगी।

**रूस**—ग्रह स्थिति के अनुसार आगामी वर्ष रूस के लिए शुभ है। अमेरिका के साथ इसके सम्बन्धों में और सुधार होगा। अन्तरिक्ष विज्ञान में नवीन खोजों की उपलब्धि होगी। भारत के साथ राजनैतिक व सामाजिक सम्बन्धों में और वृद्धि होगी। भारत की अनाज, उद्योगादि में और सहायता करेगा।

लेखक :—
ज्योतिषी पन्ना लाल शर्मा एम०ए०
(संस्कृत-हिन्दी)
सम्पादक पंचांग दिवाकर जालन्धर।

प्रविष्टे १४ भाद्रपद गुरु वासरे